श्रीहरिः

# 'कल्याण'के नियम

उद्देश्य—भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचारसमन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका प्रयत्न करना इसका उद्देश्य है।

## नियम

(१) भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वरपरक, कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक व्यक्तिगत आक्षेपरहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख प्रायः नहीं प्रकाशित होते। लेखोंको घटाने-बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है। अमुद्रित लेख बिना माँगे प्रायः नहीं लौटाये जाते। **लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं होंगे।**

(२) डाकव्यय और विशेषाङ्कसहित 'कल्याण'का अग्रिम मूल्य भारतवर्षमें २०.०० रुपये वार्षिक और भारतवर्षसे बाहरके लिये ३६.१५ रु० (दो पौंड) नियत है।

(३) 'कल्याण'का नया वर्ष जनवरीसे आरम्भ होकर दिसम्बरमें समाप्त होता है; अतः ग्राहक जनवरीसे ही बनाये जाते हैं। वर्षके किसी भी महीनेमें ग्राहक बनाये जा सकते हैं और जनवरीके अङ्कके बाद निकले हुए तबतकके सब अङ्क उन्हें बिना मूल्य दिये जाते हैं। 'कल्याण'के वर्षके बीचके किसी अङ्कसे ग्राहक नहीं बनाये जाते; छः या तीन महीनोंके लिये भी ग्राहक नहीं बनाये जाते।

**(४) इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें प्रकाशित नहीं किये जाते।**

(५) कार्यालयसे 'कल्याण' प्रत्येक ग्राहकके नामसे दो-तीन बार जाँच करके भेजा जाता है। यदि किसी मासका अङ्क समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा-पढ़ी करनी चाहिये। वहाँसे जो उत्तर मिले, वह हमें भेज देना चाहिये। डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य भेजनेमें अड़चन हो सकती है।

(६) पता-बदलनेकी सूचना कम-से-कम १५ दिन पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये। **पत्र लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम और पता साफ-साफ लिखना चाहिये।** महीने-दो महीनेके लिये पता बदलवाना हो तो अपने पोस्टमास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये। पता-बदलीकी सूचना न मिलनेपर अङ्क पुराने पतेसे चले [illegible]

[illegible] विशेषाङ्क तथा विविध विषयक संदर्भभूत बारह पाँच विशेषाङ्क दिया जाता है। विशेषाङ्क ही जनवरीका तथा वर्षका पहला अङ्क होता है। फिर फरवरीसे दिसम्बरतकके ११ अङ्क बिना मूल्य दिये जाते हैं। (किसी अनिवार्य कारणवश 'कल्याण' बंद हो जाय तो जितने अङ्क मिले हों, उतनेमें ही संतोष करना चाहिये; क्योंकि केवल विशेषाङ्कका ही मूल्य २०.०० रुपये है। ग्राहकोंको दिये जाने वाले बाकी ११ अङ्क बिना मूल्यके होते हैं।)

## आवश्यक सूचनाएँ

**(८) 'कल्याण'से किसी प्रकारका कमीशन या 'कल्याण'की एजेन्सी किसीको भी देनेका नियम नहीं है।**

(९) ग्राहकोंको अपना नाम-पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-संख्या अवश्य लिखनी चाहिये। पत्रमें आवश्यकताका उल्लेख सर्वप्रथम करना चाहिये।

(१०) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है। एक बातके लिये दुबारा पत्र देना हो तो उसमें पिछले पत्रकी तिथि तथा विषयका उल्लेख होना चाहिये।

**(११) नये ग्राहकोंको वार्षिक मूल्य मनीआर्डर-द्वारा भेजना चाहिये।** यथासम्भव वी० पी० द्वारा विशेषाङ्क भेजनेमें लाचारी रहती है।

**(१२) प्रेस-विभाग, 'कल्याण'-व्यवस्था-विभाग तथा सम्पादन-विभागको अलग-अलग समझकर अलग-अलग पत्रव्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये।** नियमानुसार 'कल्याण'के साथ पुस्तकें और चित्र नहीं भेजे जा सकते। (प्रेससे १.०० रु०से कमकी वी० पी० प्रायः नहीं भेजी जाती।)

(१३) कल्याणके पूर्व प्रकाशित कोई भी विशेषाङ्क प्राप्य नहीं है। उसके लिये माँग-पत्र न भेजें।

**(१४) मनीआर्डरके कूपनपर भेजे गये रुपयोंकी संख्या, रुपये भेजनेका उद्देश्य, ग्राहक संख्या (नये ग्राहक हों तो 'नया' शब्द), पूरा पता इत्यादि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये।**

(१५) प्रबन्ध सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना, मनीआर्डर आदि व्यवस्थापक—'कल्याण', पो० गीताप्रेस (गोरखपुर)के नामसे और सम्पादकसे [illegible] लेख-पत्रादि सम्पादक—'कल्याण', पो० [illegible] प्रेस (गोरखपुर)के नामसे भेजने चाहिये।

(१६) कार्यालयसे हमें आकर अङ्क [illegible] अधिक [illegible] दिनोंसे या देरसे [illegible]

# प्रातरग्नि-( भग-)सूक्तम्

प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रं हवामहे
प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना।
प्रातर्भगं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं
प्रातः सोममुत रुद्रं हुवेम ॥ १ ॥

प्रातःकालमें हम अग्निदेवता, इन्द्र देवता तथा अहोरात्रके अभिमानी देवता मित्रावरुणको आमन्त्रित करते हैं। ( इनके अतिरिक्त ) हम प्रातःकालमें देवोंके चिकित्सक अश्विनीकुमारों, भगदेवता, पूषादेवता, अन्नाभिमानी ब्रह्मणस्पतिदेवता, सोमदेवता एवं रुद्र-देवताको आहूत कर रहे हैं।

प्रातर्जितं भगमुग्रं हुवेम
वयं पुत्रमदितेर्यो विधर्ता।
आध्रश्चिद् यं मन्यमानस्तुरश्चिद्
राजा चिद् यं भगं भक्षीत्याह ॥ २ ॥

हम उन भगदेवताका आवाहन करते हैं, जो विश्वका धारण करते हैं, जयशील हैं, उग्र हैं तथा अदितिके पुत्र —जिन भगदेवताकी स्तुति राजा और दरिद्र भी करते हैं तथा जो विश्वके रक्षक एवं उपकर्ता कहे गये हैं।

भग प्रणेतर्भग सत्यराधो
भगेमां धियमुदवा ददन्नः।
भग प्र णो जनय गोभिरश्वै-
र्भग प्र नृभिर्नृवन्तः स्याम ॥ ३ ॥

हे भगदेव! तुम प्रणेता हो; हे प्रणेतः! हे भग! आप सत्यधन । हे भगदेव! आप हमारे मनोरथोंकी पूर्ति करते हुए हमारी इस स्तुतिको सफल करें। हे भग! आप गोधन और वाजिधनको हमारे लिये उत्पन्न करें। हे भग! आपकी कृपासे हमलोग पुत्र-पौत्रादिसे युक्त होकर प्रजावान् बनें।

उतेदानीं भगवन्तः स्यामोत
प्रपित्व उत मध्ये अह्नाम्।
उतोदिता मघवन्त्सूर्यस्य
वयं देवानां सुमतौ स्याम ॥ ४ ॥

हे भगदेव! उक्तरूपसे आपका आशीर्वाद प्राप्त हो जानेपर हमलोग भग अर्थात् ऐश्वर्यसे युक्त रहें। इस प्रकार चाहे दिनका पूर्वभाग हो अथवा मध्यभाग, हमलोग ऐश्वर्यवान् बने रहें। हे मघवन् ( भगवन् ) भगदेव! सम्पूर्ण चराचरके प्रेरक सूर्यदेवके उदित होनेपर आपकी कृपासे इन्द्र इत्यादि देवताओंका अनुग्रह हमपर रहे।

भग एव भगवाँ अस्तु देवा-
स्तेन वयं भगवन्तः स्याम।
तं त्वा भग सर्व इज्जोहवीति
स नो भग पुर एता भवेह ॥ ५ ॥

हे देवताओ! भग देवता ही भगवान् बने रहें उनके ऐश्वर्यवान् होनेसे हम सब भी ऐश्वर्यवान् बनेंगे हे भग! आपकी प्रसिद्धिके कारण सम्पूर्ण जनता आपको बारंबार आमन्त्रित कर रही है। हे भगदेव! आप इ यज्ञमें हमारे मार्गदर्शक बनें।

समध्वरायोपसो नमन्त
दधिक्रावेव शुचये पदाय।
अर्वाचीनं वसुविदं भगं नो
रथमिवाश्वा वाजिन आ वहन्तु ॥ ६ ॥

भगदेवता आप पवित्र गन्तव्य स्थानतक अश्वगतिसे पधारें। जिस प्रकार द्रुतगामी अश्व रथका वहन करते हैं, उसी प्रकार उषादेवता धनप्रदाता भगदेवताको खींचकर हमें प्राप्त करा दें।

अश्वावतीर्गोमतीर्न उषासो
वीरवतीः सदमुच्छन्तु भद्राः।
घृतं दुहाना विश्वतः प्रपीता
यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥ ७ ॥

जल-सेचनके द्वारा सर्वगुणसम्पन्न, कल्याणप्रदात हे उषादेवता! गोधन, वाजिधन तथा प्रजाधनसे युक्त होकर सर्वदा नैश अन्धकारका विखण्डन करते हुए आप सदा हमारा पालन करें। ( ऋक्संहिता ७। ४१। ८)

—डॉ० श्रीभागीरथप्रसादजी त्रिपाठी, 'वागीश' शास्त्री